२ ॥ रसनेंद्री व्यंजनावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
३ ॥ घ्राणेंद्री व्यंजनावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
४ ॥ श्रोत्रेंद्री व्यंजनावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
५ ॥ स्पर्शनेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
६ ॥ रसनेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
७ ॥ घ्राणेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
८ ॥ चक्षुरिंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
९ ॥ श्रोत्रेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
१० ॥ मनऽर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ।
११ ॥ स्पर्शनेंद्री ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१२ ॥ रसनेंद्री ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१३ ॥ घ्राणेंद्री ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१४ ॥ चक्षुरिंद्री ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१५ ॥ श्रोत्रेंद्री ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१६ ॥ मनेंकरी ईहा मतिज्ञानाय नमः ।
१७ ॥ स्पर्शनेंद्री अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
१८ ॥ रसनेंद्री अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
१९ ॥ घ्राणेंद्री अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
२० ॥ चक्षुरिंद्री अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
२१ ॥ श्रोत्रेंद्री अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
२२ ॥ मनकरी अपाय मतिज्ञानाय नमः ।
२३ ॥ स्पर्शनेंद्री धारणा मतिज्ञानाय नमः ।
२४ ॥ रसनेंद्री धारणा मतिज्ञानाय नमः ।
२५ ॥ घ्राणेंद्री धारणा मतिज्ञानाय नमः ।

२६ ॥ चक्षुरिंद्रीधारणा मति० ।
२७ ॥ श्रोत्रेंद्रीधारणा मति० ।
२८ ॥ मनो धारणामतिज्ञानाय नमः ।
२९ ॥ अक्षर श्रुतज्ञानाय नमः ।
३० ॥ अनक्षर श्रुतज्ञानाय नमः ।
३१ ॥ संज्ञी श्रुतज्ञानाय नमः ।
३२ ॥ असंज्ञी श्रुतज्ञानाय नमः ।
३३ ॥ सम्यक् श्रुतग्यानाय नमः ।
३४ ॥ मिथ्या श्रुतग्यानाय नमः ।
३५ ॥ सादि श्रुतग्यानाय नमः ।
३६ ॥ अनादि श्रुतग्यानाय नमः ।
३७ ॥ सपर्यवसित श्रुतग्यानाय नमः ।
३८ ॥ अपर्यवसित श्रुतग्यानाय नमः ॥
३९ ॥ गमिक श्रुतग्यानाय नमः ।
४० ॥ अगमिक श्रुतग्यानाय नमः ।
४१ ॥ अंगप्रविष्ट श्रुत० ।
४२ ॥ अनंग प्रविष्ट श्रुत० ।
४३ ॥ अणुगामि अवधिग्यानाय नमः ।
४४ ॥ अणूणगामि अवधिग्यानाय नमः ।
४५ ॥ वड्ढमान अवधि० ।
४६ ॥ हीयमान अवधि० ।
४७ ॥ प्रतिपाती अवधि० ।
४८ ॥ अप्रतिपाती अवधि० ।
४९ ॥ ऋजुमति मनः पर्यवग्यानाय नमः ।

५० ॥ विपुलमति मनः पर्य्यवग्यानाय नमः ।

५१ ॥ लोकालोक प्रकाशक श्री केवलग्यानाय नमः ।

॥※॥ इति एकपंचासत् ज्ञानभेदाः ॥※॥

॥※॥ इस रीतसे (५१) नमस्कार करै । (खमा होके) अन्नत्थ् ससिएणं० (इत्यादि कहै) (५१) लोगस्सके काउसग्ग करिके । प्रगट लोगस्स कहै । पीछे सब पूर्वोक्त करणी करै । इति सप्तम दिवस विधिः ॥७॥

॥※॥ अथ अष्टम दिवस विधि लि० ॥※॥

॥※॥ (ॐ ह्रीँ णमो चारित्तस्स) इस पदको (२)हज्जार गुणनो करै । चारित्रपदके उज्वल वर्ण । (इसीसे) तंदुल का आंबिल करै । सित्तर भेद चारित्रपदके । चिंतवके नमस्कार करै ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ चारित्रपदके (७०) भेदलि० ॥※॥

१ ॥ प्राणातिपात विरमणरूप चारित्राय नमः ।

२ ॥ मृषावाद विरमणरूप चारित्राय नमः ।

३ ॥ अदत्तादान विरमण रूप चारित्राय नमः ।

४ ॥ मैथुनविरमण रूप चारित्राय० ।

५ ॥ परिग्रह विरमणरूप चारित्रा० ।

६ ॥ क्षमा धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ।

७ ॥ आर्य्जव धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ।

८ ॥ मृदुता धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ।

९ ॥ मुक्तधर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ।

१० ॥ तपो धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ।

११ ॥ संयमधर्म्मरूप चारित्रेभ्यो नमः ।

१२ ॥ सत्यधर्म्मरूप चारि० ।

१३ ॥ सौच धर्म्मरूप चारि० ।

१४ ॥ अकिंचनधर्म्मरूप चारि० ।

१५ ॥ बंभधर्म्मरूप चारि० ।

१६ ॥ प्रथवी रक्षासंयम चारित्रेभ्यो नमः ।

१७ ॥ उदग रक्षा संयम चारि० ।

१८ ॥ तेऊ रक्षा संयम चारि० ।

१९ ॥ वाऊ रक्षासंयम चारि० ।

२० ॥ वनस्पति रक्षासंयम चारि० ।

२१ ॥ बेइंद्री रक्षासंयम चारि० ।

२२ ॥ तेइंद्री रक्षा संयम चारि० ।

२३ ॥ चौरिंद्रीरक्षा संयम चारि० ।

२४ ॥ पंचेन्द्री रक्षासंयम चारि० ।

२५ ॥ अजीव रक्षासंयम चारि० ।

२६ ॥ प्रेक्षासंयम चारि० ।

२७ ॥ उपेक्षासंयम चारि० ।

२८ ॥ अतिरक्तवस्त्रभक्तादिपरठण त्यागरूपसंयम चारि० ।

२९ ॥ प्रमार्जन रूप संजम चारि० ।

३० ॥ मनसंयम चारि० ।

३१ ॥ वाक्‌संयम चारि० ।

३२ ॥ कायासंयम चारि० ।

३३ ॥ आचार्य वैयावृत्यरूप संयम चारि० ।

३४ ॥ उपाध्याय वैयावृत्यरूप संयम चारि० ।

३५ ॥ तपस्वी वैयावृत्य रूप चारि० ।
३६ ॥ लघुशिष्यादि वैयावृत्य रूपचारि० ।
३७ ॥ गिलाणसाधु वैयावृत्यरूप चा० ।
३८ ॥ साधु वैयावृत्यरूप चारि० ।
३९ ॥ श्रमणोपासक वैयावृत्यरूप चा० ।
४० ॥ संघ वैयावृत्यरूप चारि० ।
४१ ॥ कुल वैयावृत्यरूप चारित्र० ।
४२ ॥ गण वैयावृत्य रूप चारि० ।
४३ ॥ पशुपंडगादि रहित वशति वसण ब्रह्मगुप्तचारि० ।
४४ ॥ स्त्रीहास्यादि विकथावर्जन ब्रह्मगुप्त चा० ।
४५ ॥ स्त्रीआसन वर्जन ब्रह्मगुप्त चा० ।
४६ ॥ स्त्रीअंगोपांग निरीक्षणवर्जन ब्रह्म० ।
४७ ॥ कुड्यंतर सहित स्त्रीहाव भावसुणन वर्जन ब्रह्म० ।
४८ ॥ पूर्व स्त्रीसंभोग चिंतनवर्जन ब्रह्म० ।
४९ ॥ अति सरसआहार वर्जन ब्रह्म० ।
५० ॥ अति आहार करण वर्जन ब्रह्म० ।
५१ ॥ अंग विभूषावर्जन ब्रह्म० ।
५२ ॥ अणसण तपोरूप चा० ।
५३ ॥ ऊणोदरी तपो रूप चा० ।
५४ ॥ वित्तसंखेव तपोरूप चा० ।
५५ ॥ रसत्याग तपो रूप चा० ।
५६ ॥ कायकिलेस तपोरूपचा० ।
५७ ॥ संलेखणा तपोरूप चा० ।
५८ ॥ प्रायश्चित्ततपो रूपचा० ।

५९ ॥ विनय तपोरूप चा० ।
६० ॥ वेयावच्चतपो रूप चा० ।
६१ ॥ सिज्झायतपो रूप चा० ।
६२ ॥ ध्यानतपो रूप चा० ।
६३ ॥ उपसर्ग तपो रूप चा० ।
६४ ॥ अनंत ग्यान संयुक्त चा० ।
६५ ॥ अनंत दर्शन संयुक्त चा० ।
६६ ॥ अनंत चारित्र संयुक्त चा० ।
६७ ॥ क्रोधनिग्रह करण चा० ।
६८ ॥ माननिग्रह करण चा० ।
६९ ॥ मायानिग्रह करण चा० ।
७० ॥ लोभनिग्रह करण चारित्रेभ्यो नमः ।

॥※॥ इति सित्तर चारित्र भेदाः ॥※॥

॥※॥ इस रीतसें (७०) नमस्कार करै। (खड़ा होके) अन्नत्थू ससि एणं० (इत्यादि कहै) (७०) लोगस्सके काउसग्ग करिके। एक लोगस्स कहै। (पीछे) पूर्वोक्त करणी सब करै। इति अष्टम दिवस विधिः ॥※॥

---

॥※॥ अथ नवम दिवस विधिलि० ॥※॥

॥※॥ (ॐ ह्रीं णमो तवस्स) इस पदको (२) हज्जार गुणनो करै। तपपदके उज्वल वर्ण (इसीसें) तंदुलका आंबिल करै। पचास भेद तपपदके चिंतवके नमस्कार करै ॥※॥

॥※॥ अथ तपपदके (५०) भेदलि० ॥※॥

१ ॥ जावत कथक तपसे नमः ।

२ ॥ इत्वर तपभेद तपसे नमः।
३ ॥ वाह्यऊणोदरी तपभेद तपसे नमः।
४ ॥ अभ्यंतर ऊणोदरी तपभेद तपसे नमः।
५ ॥ द्रव्यतप वित्तीसंखेप तपभेद तपसे नमः।
६ ॥ च्चेत्रतप वित्तीसंखेप तपभेद तपसे नमः।
७ ॥ कालतप वित्तीसंखेप तपभेद तपसे नमः।
८ ॥ भावतप वित्तीसंखेप तपभेद तपसे नमः।
९ ॥ कायकिलेस तपभेद तपसे नमः।
१० ॥ रसत्याग तपभेद तपसे नमः।
११ ॥ इंद्री कषाय जोग विषयक संलीणता तपसे नमः।
१२ ॥ स्त्रीपशुपंडकादि वर्जितस्थान अवस्थित संलीण ता०।
१३ ॥ आलोयण प्रायछित्त तपसे नमः।
१४ ॥ पडिक्कमण प्रायछित्त तपसे नमः।
१५ ॥ मिश्र प्रायछित्त तपसे नमः।
१६ ॥ विवेक प्रायछित्त तपसे नमः।
१७ ॥ उपसर्ग प्रायछित्त तपसे नमः।
१८ ॥ तप प्रायछित्त तपसे नमः।
१९ ॥ भेद प्रायछित्त तपसे नमः।
२० ॥ मूल प्रायछित्त तपसे नमः।
२१ ॥ अणवस्थित प्रायछित्त तपसे नमः।
२२ ॥ पारंचिय प्रायछित्त तपसे नमः।
२३ ॥ ग्यान विनयरूप तपसे नमः।
२४ ॥ दर्शन विनयरूप तपसे नमः।
२५ ॥ चारित्र विनयरूप तपसे नमः।

२६ ॥ गुर्वादिक मनविनयरूप तपसे नमः ।

२७ ॥ वचनविनयरूप तपसे नमः ।

२८ ॥ काय विनयरूप तपसे नमः ।

२९ ॥ उपचारक विनयरूप तपसे नमः ।

३० ॥ आचार्यवेयावच्च तपसे नमः ।

३१ ॥ उपाध्याय वेयावच्च तपसे नमः ।

३२ ॥ साधु वेयावच्च तपसे नमः ।

३३ ॥ तपस्वी वेयावच्च तपसे नमः ।

३४ ॥ लघुसिख्यादि वेयावच्च तपसे नमः ।

३५ ॥ गिलाण साधु वेयावच्च तपसे नमः ।

३६ ॥ श्रमणोपासक वेयावच्च तपसे नमः ।

३७ ॥ संघ वेयावच्च तपसे नमः ।

३८ ॥ कुल वेयावच्च तपसे नमः ।

३९ ॥ गण वेयावच्च तपसे नमः ।

४० ॥ वायणा तपसे नमः ।

४१ ॥ प्रछना तपसे नमः ।

४२ ॥ परावर्त्तना तपसे नमः ।

४३ ॥ अनुप्रेक्षा तपसे नमः ।

४४ ॥ धर्म्म कथा तपसे नमः ।

४५ ॥ आर्त्तध्यान निवृत्त तपसे नमः ।

४६ ॥ रौद्रध्यान निवृत्त तपसेनमः ।

४७ ॥ धर्म्म ध्यान चिंतन तपसे नमः ।

४८ ॥ शुक्लध्यान चिंतन तपसे नमः ।

४९ ॥ वाह्य उपसर्ग तपसे नमः ।

५० ॥ अभ्यंतर उपसर्ग तपसे नमः ।

॥※॥ इति पंचासत् तपभेदाः ॥※॥

॥※॥ इस रीतसें (५०) नमस्कार करैं । (खड़ा होके) अन्नत्थू ससि एणं० (इत्यादि कहै) (५०) लोगस्सके काउसग्ग करिके । एक लोगस्स कहै । (पीछे) पूर्वोक्त करणी करै । इति नवम दिवस विधिः ॥※॥

॥ अथ तपस्या ग्रहण करणें कों गुरुके पास जाणेंकी विधि लि० ॥

॥※॥ प्रथम शुभ दिन शुभ घड़ी देखके । अच्छा वस्त्र आभूषण पहरैं । लिलाड़के तिलक करै । दोव । सरसुं । मस्तकमें धारण करै । हाथके मोली बांधके । अक्षत । सुपारी । श्रीफल । नैवेद्य । यथाशक्ति रोकनाणी लेके । नवकार गुणतो थको । गुरुके पास आवै । द्वादशावर्त्त वांदणा करके । ग्यान पूजा करै । पीछे बहुत प्रमोदवंत होके । गुरुके सुखसें भलो तप ग्रहण करै (सो) तपस्या ग्रहण करणेंकी विधि आगे लिखो है ॥※॥ इति तपस्याग्रहण करणेकों। पोसाल जाणेको विधि ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ संक्षेप ऊजमणाविधि लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ पंच वर्णके धान्यसें सिद्धचक्रकों मंड़न करै । सिद्धचक्रजो के चौ तरफ तीन गढ चूड़ीके आकार वनावै पहिले गढमांहे । अष्टदल कमलके आकार नव पद स्थापन करै । पद (२) के वर्ण गुण प्रमाणे । रत्नादिक चढावे ।

(और) पंचवर्णके फूल । पंचवर्णके धान्य । नवनालेर प्रमुख के गोटा रंगके। जिसपदके जैसे वर्ण होइ (तैसे ही) रंग का गोला चढावे। पंच वर्णों (९) धजा चढावे। दूसरै वलयमें। सोले श्रीफल (अथवा) पूंगी फल चढावे। तीसरै वलयमें (४८) छुहारा चढावै। नव निधानके ठिकाणें (९) नव बदा फल चढावै दश दिग्पाल। नवग्रह कों। पक्वान्न प्रमुख चढावै। इत्यादिक विधिसंयुक्त। सिद्ध चक्र स्थापना। घर देहरासर आगे करै। और जिनमंदिर मांहि। बाह्य मंडपै ५॥।७ हाथ प्रमाणें मंडल रचना करै। विस्तारसें सब विधि गुरूके वचनसें करके। नव पदजी की पूजा पढ़ायके कलस ढाले। धवल मंगल गीतगान गावै। वाजित्र बजावैं। (इसी तरे) महामहोत्सव। उदारचित्तसें करै। मंगल दीप आरती प्रमुख करै। दूसरै दिन विसर्जन करै। इति संखेप सिद्धचक्र मंडल विधिः।

॥※॥ अब (१०) में दिन गुरूके पास आके ओली तप कों पारै। तप पारण की विधि आगे लिखी है। तथा उद्यापनमें ग्यान भक्तिके कारण। ९ पूठा। ९ वीटांगणा। ९ पुस्तक। ९ लेखण। ९ ठवणी। नव झिल मिल। ९ रुमाल। ९ डोरा। ९ मिजासणा। ९ थापना। ९ चंद्रुआ। ९ पूंठिआ। ९ आरती। ९ कलश। ९ जापमाला। ९ मंदर। ९ प्रतिमा। ९ तिलक। ९ मुगट। (इत्यादिक) अनेक नव नव चीज बणावै। शक्ति न होय तो यथाशक्ति रोकनाणो चढावै। देव पदको देवपदमें देवे। गुरु पदको गुरु पदमे देवे। ग्यानपद को ग्यानखाते लगावे। इत्यादिक

यथाजोग्य शुभ क्षेत्रे खरच करें। इति सिद्धचक्र संक्षेप उद्यापनविधिः ॥卐॥ ॥卐॥ ॥卐॥ ॥卐॥

॥卐॥ अथ प्रथम चैत्र मासमें पर्व्वाराधन स्वरूप लिखते है ॥卐॥ चैत्रमास में । चैत्र सुद ७ (सें लेके) चैत्र सुद १५ पर्यन्त ९ दिन अति उत्तम है। (सो) अति उत्तमता का कारण कहते है। बारे मासमें तीन अट्ठाही महोत्सव आते हे। (जिसमें)। चैत्र आसोज के (२) अट्ठाइ महोत्सव सास्वते है। चैत्र सुद ८ (सें) चैत्र सुद (१५) आसोज सुद ८ (से) आसोज सुद १५ (यह) दोनुं मास के (८) दिनों में। निश्चै सेती। च्यारु निकाय के देवता इंद्र सब भेला होके। आठमा नंदीसर द्वीप जावे (पुन्याहं२) कहते थके। अष्ट द्रव्यसें पूजन करें। गीत गान नाटकादिकसें अनेकतरे की भक्ति करै। पीछे नवमें दिन। अपणें२ जन्मकुं सफल मानते हुए। अपणें२। देवलोक जावे। (इसी माफक) तीसरी अट्ठाई आसाढ़ चौमासे की (१४) पीछे। (४२) दिन जाणेंसें संवछरी पर्व साचवणें को (८) दिन अट्ठाइ महोत्सव करै। पिण सास्वती नही। कोइ काल में च्यारु निकायके देवता एकठे नहिं बी जाय सके। पहली पीछे कर लेवे। (इससें) सास्वती नही कही ॥卐॥ अब यह (९) दिनोंमें। (४) पर्व सेवन करणे जोग्य है॥卐॥ प्रथम नव पद जीकी ओली। इसी नव दिनुमें विधिसंयुक्त करै। (सो) विधि पूर्वे लिखी है। इससें इहां न लिखी। यह सिद्ध चक्रमंडल

(ओ) नव पदजीको ओलीके अधिकार (दसमा विद्या प्रवाद पुर्व्वसें) उद्धरण करके। भव्य जीवोंके अनन्त सुखप्राप्तिके कारण। चवदे पूर्वधारक श्री भद्रबाहु स्वामी जीनें प्रसिद्ध किया। (इसी सें) सब भव्य जीवोंके यह तप प्रमाण है। यह तपकों अपणी कुयुक्ति लगायके। जो पुरस खंडन करते हैं। उसका अनंत संसार। भगवानका वचनसें मालुम होता है (शास्त्रोंमे लिखा है) हे गोतम। अपणी कुटलताई सें (जो) सुत्रको एक हरफ उत्थापण करेंगे (सो अनंत संसार वढावेंगे। (सुत्र किसकुं कहते है) सुत्तंगण हर रइयं। तहेव पत्तेय बुद्धि रइयंच। सुय केवलिणा रइ यं। अभिन्न दस पुव्विणा रइयं ॥१॥ (अर्थ) गणधरोंका रचा हुवा (तेसेंही) प्रत्तेकबुद्धिका रचा हुआ। श्रुतकेवली चवदे पुर्वधारी का रचा हुआ। संपूर्ण दश पूर्वधारी का रचा हुआ कों। भगवाननें सुत्रकी संज्ञा कही है। इसीसें प्रमाण है ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ अष्टापदओली करण विधि ॥※॥

॥※॥ इसी चैत्रमासमें सुद (८) सें लेके। पूर्णमासी तक। (कोइ भव्य जीव) अष्टापदजीकी ओली करते है (जिसमें) पडिकमणा। देववंदन। देवपूजा। इत्यादिक सब विधि नवपदजीकी ओली तुल्य करै (इतना विशेष है) श्रीअष्टापद तीर्थाय नम:। (इसी पदकी) २००० गुणनो (वा) वीस जाप करै। अरिहंत पद को १२ गुण कों नमस्कार करै। १२ लोगस्सको काउस्सग्ग करै। आं बिल (वा) एकासणेको पच्चक्खाण करै। पीछे पूर्णमासी को

दिन। अष्टापदजी पर्वतकी स्थापना करके। विधिसंयुक्त (२४) भगवंत की पूजा करै (एसें) चैत्र। आसोज। (२) ओली कर णों सें। (४) वरसमें। एक ओली करणोंसें (८) वरसमें संपूर्ण होय। पीछे भक्तिसंयुक्त उजमणो करै गुरु भक्ति करै (साहमी वछल करै (इत्यादि) विशेष विधि गुरु के मुख सें जाण के करै) ॥*॥ इति द्वितीय अष्टापद ओली पर्व्वाधिकार: कथित: ॥*॥ ॥*॥

॥*॥ (अब तीसरो पर्व)। चैत्र सुद १३ के दिन। श्रीमहावीरस्वामी को जन्म कल्याण भयो है (इसीसें) सब ठिकाणें। धर्मरागी पुरस। गुरूके मुखसें समझके जल जात्रादिक संपूर्ण। जन्मकल्याणकको महोछव करै। (एसेंही) ऋद्धीवंत श्रावकको धर्मका उद्योत के खातर सब भगवंतके कल्याणक के दिन (जो) कल्याणक होय। उसीका महोछव करणा चहिये। असी शक्ति नहोय(तो) सासनके अधिपति। देवाधिदेव (श्रीमहावीर स्वामी के) च्यवन कल्याणकसें लेके। निर्वाण कल्याणक पर्यन्त। (जिस दिन) जो कल्याणक होय। उसीका महोछव पूजन करणा चहिये (इसी सें) धर्मका उद्योत होय। श्रीसंघमें पर म आणंद होय ॥*॥ इति शासनाधिपति जन्मकल्याणक पर्व्वाधिकार: कथित: ॥*॥ ॥*॥

॥*॥ अब चैत्री पूनम पर्व के अधिकार (सामाचारी सतकानुसारे) लिखते है ॥*॥ प्रथम चावलके पुंजसें सेत्रुंजय पर्वतकों स्थापन करै (तिसपर) पट्टा रखके। श्री पुंडरीक गणधर (वा) श्रीऋषभ देव स्वामीके बिंबस्थापन

करै। अक्षत मोत्यां करके पर्वतकों वधावैं। केसर चंदन सें पर्वतकों पूजे। सब श्रीसंघ इकट्ठे होके। पर्वतके। चौफेर तीन प्रदक्षणा देवै। पीछे पूजन सरू करै (यथा) ॥※॥ दश वीस (२०) तीस (३०) चत्ता (४०)। पन्ना (५०) पुप्फदामेण लहई। चउत्थ छट्ठ अट्ठम। दसम दुवालसम फलाइं च ॥ १ ॥ अव प्रथम (१०) प्रकार सें पूजनके अधिकार लिखते है ॥ ※ ॥ एकाग्रचित्तसें। अष्टमंगलीक आगे रखके शुद्धोदक सें मूलप्रतिमा कों न्हवण करावैं। पीछे श्रीसंघ खड़ो होके। (१०) नमस्कार उच्चार पूर्वक। १० फूल (तथा) १० फूलमाला चढाके। प्रतिमाके १० तिलक करै। (यथा शक्ति) सुपारी। नालेर (इत्यादि सब चीज उत्कृष्टसें दश २॥ जघन्यें नालेर १ सुपारी १० और फल फूल यथासंभव चढावै। धूप खेवै। कपूरकी आरती करै। पीछे सिद्धगिरी गुणगर्भित चैत्यवंदन करके। पांचशक्र स्तवे देव वांदे। १० खमा समण देकें (श्रीसिद्धक्षेत्र पुंडरीक गणधराय नमः) इस पदकों १० वेर नमस्कार करै। पीछे (श्रीसेत्तुंजय पुंडरीक आराधनार्थं करेमि काउसग्गं)। अन्नत्थु ससि० कहके। १० लोगस्सके काउसग्ग करै।(इहां कोई आचार्य कहै) वहुत उच्छव होय। वेला कम रहै। (तव) एक लोगस्सनो काउसग्ग करै। १० जै तीके ठिकाणें १० गाथाको स्तवन कहै। पीछे अनेक प्रकारका वाजित्र वजावैं ॥※॥ इति प्रथम पूजाविधिः ॥※॥

॥※॥ (अब इसी तरै) वीस। तीस। चालीस। पचास यह च्यारोंपूजाके भेद जाण लेणा। (इतनाही विसेष है)

दूसरी पूजामें १० के ठिकाणें। २० की विधि करै। तीसरी पूजामें १० के ठिकाणें। ३० की विधि करै। चोथी पूजा में १० ठिकाणें सब विधि ४० की करै। पांचमी पूजामें सब विधि ५० की करै (तथा) सिद्ध क्षेत्र श्रीपुंडरीकाय नमः। इस पदको २००० गुणनो करै। उत्कृष्टसें पांचू पूजा में। जूदी २ धजा चढावै। जघन्यसें पांच पूजा किये पीछे १ धजा चढावै। यह तप। गुरूके मुखसें लेके। जघन्य १ बरस। (वैसी हो सकै तो) ७ बरस। उत्कृष्टसें १२ बरस। विधिसंयुक्त तपस्या करै। गुरूके मुखसें उपदेस सुणें। संपूर्ण तप हुयांपीछे। सिद्धगिरीको जात्राकरै। ध्यान पूजा करै। गुरुभक्ति करै। साहमी वछ्ल करै। (यह) चैत्रीपूनमके दिन। श्रीऋषभदेव स्वामीके। प्रथम गणधर श्री पुंडरीक जी। पांचकोडि साधूसाथ अक्षयसुखको प्राप्त भये। (इसीसें) प्रथम श्रीभरथ चक्रवर्त्ति। चैत्री पूनमको आराधन करके। श्रीपुंडरीक गणधर की प्रतमा स्थापन करके। (यह) चैत्री पूनम पर्व्व प्रसिद्ध किया॥ यह चैत्री पूनम आराधन करणेसें। इस भवमें अनेक सुखसंपदा प्राप्त होय। स्त्रियोंके पुत्र पुत्रयादिक की बांछा पूरण होय। (और) आधि व्याधि सोग संताप सब दूर होय। परभवमें देवादिक ऋद्धिप्राप्त होय। क्षीणकर्मी होणेसें अक्षय सुखको प्राप्त होय॥ ॥ इति चैत्रमास पर्व्वाधिकारः॥ ॥

---

॥ ॥ अथ चैत्री पूनम स्तवन लि० ॥ ॥

॥ ॥ (ढाल) पयप्रणमोरे जिनवरना सुपसाउलै।

पुंडरगिररे गाइसकुं सुभभावलै। मतिसुरगिररे सहस जीभ जो सुख हुवै। किम ते नररे विमलाचलना गुण तवै। (उल्लालो) किम तवै गुणगण एहगिरिना जिहां मुनि सीधा बहु। गिररायना गुण छे अनंता कहे जिणवर सुख सहु। नियजनम सफलो करण कारण केतला गुण भाषियै। तिर यंच नारक तणो गतिना दुख दूरै राखियै ॥१॥ (चाल) जिन राजा रे पहिलो आदि जिनेसरू। तसु नंदनरे चक्रवर्त्ति भरतेसरू। तसु अंगजरे पुंडरीक गुणगण निलो। समदम रसरे विनय विवेक गुणे भलो (उल्लालो) गुणभलो अनुक्रम आदि जिणवर पास संजम सिवपुरी। पुंडरीक गणधर प्रथम विहरै सुमति गुपते संचरी। पण कोडि साथे विमलगिरवर सुगति पदवी पावए। सुदि चैत पूनिम तेण ए गिरि पुंडरीक कहावए ॥२॥ (चाल) हिव चैती रे पूनिम पर्व सुहामणो। सेत्रुंजेरे आराध्यां फल हुवै घणो। मनसुद्ध रे आपणपै थानक रहो। आराध्यां रे याव पुन्य पामें सही (उल्लालो) ते पुन्यपामें दान तप जप धर्म्म ध्यान मने धरै। बहु भाव भत्तैं विविध पूजा आदि जिनवरनो करै। भावना भावै तेण दिवसै पंच कोडि गुणो फलै। अनुक्रमें ते नर सुगति पामी सिद्ध सुंदर नें मिलै ॥३॥ (चाल) दसवीसारे तीस चालीस पूजा कही। पन्नासारे श्रावक निरतो सरदही। चउथ छट्ठे रे अट्ठम दसम दुवालसै। पूजा फलरे अनुक्रम ए सुझ मनवसैं। (उल्लालो) मनवसै पूज कपूर धूवे मासखमण फले वलो। सामन्न धूवै पक्खनो फल जे करैं मननोरलो। हिव

पूजनो विधि जेम गुरु मुख सुणी अछै परंपरा । तेमोह माया कपट छंडी सुणो भवीयण सादरा ॥ ४ ॥(ढाल) तंदुल रासि विमलगिर थापो । तसुऊपरि पट्टादिक आपो प्रतिमा आदिजिणेसरकेरी । पुंडरीकनी थापीनिवेरी ॥५ सेत्रुंज गिरिने मनचिंती जे । करमतणामल दूर करीजै मोती तंदुल करीय वधावो । तीन प्रदक्षिण पूजरचावो ॥ ६ ॥ मंगलीक पहिला तिहां आठ । करमबंध दूरै करि आठ । प्रतिमामूल सनात्र करेवा । जिनवरना गुणहीयडै धरेवा ॥ ७ ॥ ऊभाथई नवकार गुणंता । दस दस जैती तिलक करंता । मालापुष्फ पुंगीफल ढोवो । मेरु भरण वर धूपउखेवो ॥ ८ ॥ (ढाल) शक्र स्तव पांचे देववांदै । जघन्यना वंदण पाप छेदै । दस नमस्कार करंत जैती राखो करो दृष्टि जिनेंद्र सेती ॥ ९ ॥ आराधिवा काजै काउसग्ग । जिणे कीयै भाजै कर्म्मवग्ग । लोगस्स उज्जोय दसेवखाणुं । वेला प्रमाणे अछि एगआणुं ॥ १० ॥ इणे प्रकारै धुर पूज एह । इसी परै बीजी च्यार तेह । दसां तणी इद्धि तिहां गिणीजै । एक चित्त सूधे सुभ पुन्य कीजै ॥ ११ ॥ धजा तणो रोप तिहां करीजै । एकेक पूठे अथवा गिणीजै । मऊत्तरै आरति मंगलेवो । पछै प्रभुआ गलि तेकरेवो ॥१२॥ (कलश) इम करिय पूजा यथाजोगै संघपूजा आदरो । साहमी वत्सल करो भविका भव समुद्र लीलावरो । संपदा सोहग तेह मानव ऋद्धि इद्धि वधुलहै । श्री अमरमाणिक सीस सुपरै साधु कीरति इम कहै ॥ १३

इति श्रीचैती पूनिमस्तवनम् ॥

॥ अथ नंदीसर द्वीप स्तवनलि० ॥

॥ ॥ नंदीसर वावन्न जिणालै। शाश्वता चौमुख सोहै रे। ऋषभानन चंद्रानन वारषेण। वरधमान मन मोहै रे (नं०) ॥१॥ आठमो द्वीप नंदीसर अद्भुत। वलयाकार विराजैरे। तेहनें मध्य चिऊं दिश शोभत। अंजन गिरवरठाजै रे ॥२॥ (नं०) जोयण सहस चउरासो ऊंचा ऊंचपणें अभिरामारे। मूलै पृथुल सहसदस जोयण। उवरि सहस इक श्यामारे॥ ३ ॥ (नं०) ते ऊपर प्रासाद प्रभुना। अति उत्तंग उदारा रे। साधूजंघा विद्याचारण वांदै विविध प्रकारा रे॥ ४ ॥ (नं०) चैत्यै चैत्यै इकसो चोवीस। बिंब संख्या सविदाखीरे। ध्यावो सेवो भविजन भक्तें। सुध आगम करि साखीरे॥ ५ ॥ (नं०) ऊंच पणें सऊ जोयण बऊत्तर। सो जोयण आयामारे। पिऊल पणें पंचास जोयणना। प्रभु प्रासाद सुठामारे ॥६॥ (नं०) धनुष पांचसैं आयत प्रभुनो। बिविध रतनमय कायारे। जिन कल्याणक उछव करवा। सुरपति भगतें आयारे ॥७ (नं०) अंजन अंजन चिऊं गिर उवरे। चौमुख वावि बिशालारे। वावि वावि विच इक इक पर्वत। राजतरंग रसालारे॥ ८ ॥ (नं०) चौसट्टि सहस जोयण उत्तंगे। दस सहस सम पिऊलारे। चिऊं दिसि सोल सोहै दधिमुख गिर। तिहां प्रासाद सुविमलारे॥९॥ (नं०) वाविवाविनै अंतर विदिसैं। रतिकर पर्वत रूडारे। दोय दोय संख्या ए अगदोमे। कह्या नही ए कूडारे ॥१०॥ (नं०) जोयणसहस मान दस ऊंचा। दश दशसहस विस्तारारे। ऊप्र

रिसम संठाण जगत गुरु। निश्चय ए निरधारा रे ॥११॥ (नं०) ते ऊपर प्रासाद रुतोरण। अंजनगिरि परि माणेरे जिन प्रतिमानी संख्या तेहिज। श्रीजिनराज वखाणें रे॥ १२॥ (नं०) इम प्रासाद प्रभूना बावन। नंदीसर वरद्वीपे रे। द्रव्य भाव विध पूज करंता। मोह महाभड़ जीपे रे ॥१३॥ (नं०) प्रवचन सार उद्धार प्रकरणें। जीवाभिगमें जाणोरे। इम अधिकार छै ग्रंथ अनेकैं। इहां संका मत आणोरे ॥१४॥ (नं०) जिम सुरपति विरचै तिहां पूजा। ते अनुभव इहां ल्यावो रे। ध्यावो जिम पावो परमातम। जैन चंद्र गुणगावो रे॥ १५ ॥ (नं०) इति नंदीसर द्वीप स्तवनम् ॥ ॥ ॥ ॥ ॥ ॥

॥ ॥ अथ नंदीसर तपस्याकरण विधिलि० ॥ ॥

॥ ॥ अथ शुभ दिन शुभ घड़ी गुरुके पास नंदीसर तप ग्रहण करै। नंदीसर द्वीपके च्यारुं दिश तरफ ५२ चैत्यकी अपेक्षायें। अमावसकी अमावस (५२) उपवास करै। जिस दिन ज्यो माहाराजके नाम का उपवास होय। उसी नामको २००० गुणनो करै (सो लिखते हैं)।

१ ॥ ऋषभाननजी सर्वज्ञाय नमः।

२ ॥ श्रीचंद्राननजी सर्वज्ञाय नमः।

३ ॥ श्रीवारषेणजी सर्व०।

४ ॥ श्रीवर्द्धमानजी सर्व०।

(यह) च्यार नामकों (४) वेर सुलटा (४) वेर उलटा गिणें। अनुक्रमें (१३) उपवास करणेंसें एक ढली होय। (४) ढली करणेंसें यह तप संपूर्ण होय। पीछे शक्ति

माफक उजमणो करै। नंदीसर द्वीप को मंडल बणावै। पूजा करावै। (इत्यादि महामहोत्सव करके)। ग्यान पूजा करै। गुरुभक्ति करै। साहमी वच्छल करै। मंडल पूजा की विसेष विधि गुरुके वचनसें जाणके करै। इति नंदीसर तपस्याधिकारः ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ वैशाख मासमध्ये पर्व्वाधिकार लि० ॥※॥

॥※॥ वैशाख के महिनेमें (मिती) वैशाख सुद ३ है (सो) अक्षय तृतीया नामसें पर्व्व प्रसिद्ध है (इस दिन) श्री ऋषभ देव स्वामीके। चारित्र ग्रहण कियां पीछे। बारैमासीका पारणा। सोमयश राजाके पुत्र। श्रीश्रेयांस कुमरजी के हाथसें। इक्षुरस सेती हुवा (उसी समय) उत्तमदान के प्रभावसें। सब देवगण प्रमोदवंत होके। सुगंध जलकी वर्षा ॥१॥ सुगंध पुष्पोंकी वर्षा ॥२॥ (१२॥) कोड़ सोनइयों की वर्षा ॥३॥ आकास में अहोदानं२ ऐसें उद्घोषणा ॥४॥ देव दुंदुभि बाजिंत्र ॥५॥ ऐसे पांच द्रव्यप्रगट किये। श्रेयांस कुमरको जस तीन भुवनमें विस्तरण हुआ। (उसदिनसें) आहार देणेकी विधि सबको मालुम हुई। इस दान की प्रभावसें श्रेयांस कुमर अक्षय सुख कौं प्राप्त हुवा। (इसी सें) अक्षय तृतीया पर्व्व श्रीसंघमें परममंगलकारी है। इस पर्व्व कै आणेसें। अच्छे वस्त्र आभूषण पहरके। भगवंत के मंदर आवै। अष्ट द्रव्यसें पूजन करै। स्नात्र। अष्टप्रकारी। सतरभेदी। इत्यादिक पूजा करावे। पीछे गुरुके मुखसें एकासणादिकके पच्चखाण करके। पर्व्वकी महमा

सुणें। अपनें घरमें मंगलीक भोजन त्यार होवेवें। गुरु कों वहरायके। सब कुटंब इकट्ठे होके जीमें। और (जो) मंगल कार्य्य करणा होय (सो) इसी दिन करे। (इस माफक) इस पर्व्व कों जो भव्यजीव सेवन करेंगे। उसीके तप तेज सदा वढते रहेंगे। अलं विस्तरेण। इति अक्षय तीज पर्व्वाधिकार: ॥२॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ तृतीय ज्येष्टमासाभ्यंतर पर्व्वाधिकार: ॥※॥

॥※॥ ज्येष्ट कृष्णात्रयोदशी (१३) के दिन। (सोलमा) श्रीशांतिनाथ स्वामीके निर्व्वाण कल्याणक है। (इसीसें) यह दिन वडा उत्तम है। सब ठिकाणें श्रीसंघ इकट्ठे होके। विधि संयुक्त शांति पूजाका महोत्सव करावै। शांति जल लेजाके। अपनें२ घरमें छीटै। इस शांति पूजाके करा णेसें। मारी। हैजा। (इत्यादि समुदाइक रोग) कभी श्री संघमें व्याप्त न होय (अथवा) कोई श्रावक के घरमें रोग चालो रहतो होय (वा) बहुत चिंता रहती होय (तो) इसी दिन शांति पूजा का उत्सव कराणा चहिये। (इसीसें) आधि व्याधि ग्रहादिक की पीडा सब दूर होय। अनेक मंगल श्रेणी प्रवर्त्तन होय ॥ ※ ॥ इति ज्येष्टवद (१३) पर्व्वाधिकार: । ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ आषाढ मास मध्ये पर्व्वाधिकार लि० ॥※॥

॥※॥ आषाढ सुद १४के दिन। चौमासी १४ इस नाम सें पर्व्व प्रसिद्ध है (सो लिखते हैं) ॥ (यथा) आगमानुसार

स्वकपोषधानि॥देवार्चन स्नात्रविलेपनानि। ब्रह्मक्रिया दान तपोमुखानि। भव्या चतुर्मासक मंडनानि॥१॥ (अर्थ) भो भव्या एतानि सामायकादि धर्म कृत्यानि। चतुर्मासकस्य मंडनानि अलंकारभूतानि विद्यंते॥ अहो भव्यप्राणीजीवो (यह) सामायक कों आदलेके (जो) धर्मकृत्यहै (सो) चोमासे के मंडन है। अलंकार समान है। (यथाशक्ति) यह चौमासे पर्व्व में। कोइ जीव। सामायक। पडिकमणा। पोसा। करै। कोइ भगवान के मंदरमें। नानाप्रकारकी पूजा करै। कोइ सीलव्रत पालै। कोइ सुपात्र दान देवै। कोइ नाना प्रकारकी तपस्या करै। जैसो धर्मकाम अपणी शक्तिसें बण आवै (सो करै) इसमें विरोध नहीं। (पर) कोई प्रकारसें धर्मका उद्योत करणा चहिये। जिससें सब श्रीसंघमें कल्याणमाला प्रगट होय। और चौमासी (१४) के दिन। सब मंदर दरशन करने कों जावै। पांच शक्र स्तवे देव वांदै। पीछे गुरुके पास जाके। चौमासे पर्वका व्याख्यान सुणें। सवचीजका प्रमाण करके। उपरांत सोगन लेवै। सांझ कों चौमासी पडिक्कमणो करै। (इसी माफक) कातो चौमासे। फागुण चौमासेको पिण सेवन करै॥ इति चतुर्मास पर्व्वाधिकारः कथितः॥✻॥

॥✻॥ अथ श्रावण मास मध्ये तपस्याधिकार कथ्यते॥✻॥

॥✻॥ श्रावण मासमें कोइ भव्य जीव। मुम्बाई आदिक खेत्रों में। नाना प्रकारकी पूजा करायके चौमासे पर्व्वका उद्योत करते हें। (इसी माफक) सब

ठिकाणें नाना प्रकारकी पूजा कराणी चहिये। और बहुत ठिकाणें की श्रावकण्यां। इस महिनें मे। केई तरैकी तपस्या करै है। (जिसमें) उत्तम फलको देणें वाली केइ तपस्या (विधिप्रपाक ग्रंथसें) उद्धरण करके। संखेपविधि सें इहां लिखते हें ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अथ छुटकर तपस्याविधि लि० ॥※॥

॥※॥ पुरिमड्ढ १। एकासण १। नीवी १। आंबिल १। उपवास १। (यह १ ओली) इसी तरै पांच ओली करै। तपोदिन २५। ऊजमणें (२५)। लाडू चढावें ॥※॥ इति इंद्रिजय तप ॥१॥※॥ एकासण १। नीवी १। आंबिल १। उपवास १। (इसी तरै) ओली च्यार करै। तपोदिन १६। ऊजमणें १६ लाडू चढावे ॥※॥ इति कषाय जयतपः ॥ २ ॥ ॥※॥ नीवी १। आंबिल १। उपवास १। (इसी तरै) ओली ३। करै। तपोदिन ६। ऊजमणें (६)। लाडू चढावे ॥※॥ इति योगशुद्धि तप ॥३॥※॥ इकसार उपवास ३। (अथवा) एकांतर उपवास ३। ऊजमणें ज्ञान पूजा करै ॥※॥ इति ज्ञानतप ॥४॥※॥ इकसार उपवास ३। (अथवा) एकांतर उपवास ३। ऊजमणें स्नात्रपूजा करावे ॥※॥ इति दर्शनतप ॥५॥※॥ इकसार उपवास ३ (अथवा) एकांतर उपवास (३) ऊजमणाइ। गोतम स्वामीकी पूजा करै। इति चारित्रतप। ॥६॥※॥ अट्ठम १। छट्ठ १। उपवास १। एकासण १। एकलठाणो १। दत्ति १। नीवी १। आंबिल १। (यह एक ओली) इसी तरै ओली आठ करै। तपोदिन (८८)। ऊजमणें

रूपानो वृक्ष। सोनानो कुहाड़ो करायके । ग्यान खाते देवै ॥ इति आठ कर्मसूदण तप ॥७॥ ॥ ॥ ॥

॥ ॥ भाद्रवा वदि चउथ सें लेके । पनरै दिन पर्यंत (इकसार) एकासणा (अथवा) बिआसणा करै । घर देहरा सर आगे (अथवा) अच्छे ठिकाणें कलश स्थापन करै । एक मुट्ठी चावल सदा कलसमें भरै। संवछरीके दिन कलश ऊपरि नालेर रखके । महोत्सव पूर्व्वक मंदर लाके देव आगे रक्खे। स्नात्र पूजा करै । ज्ञान पूजा करै ॥ ॥ इति अक्षयनिधि तपः ॥८॥ ॥ श्रीवासु पूज्य पूजा पूर्व्वक । रोहणी नक्षत्र दिने। उपवास। नीवी आंबिल। सात वरस सात मास करै ॥ (श्रीवासु पुज्य स्वामी सर्वज्ञाय नमः) ॥ इस पदको २००० गुणनो करै । गुरुके पास तवन सुणें (सो) तवन आगै लिख्यो है ॥ जजमणें ज्ञानको उपगरणसें । ज्ञानभक्ति । गुरुभक्ति करै ॥ ॥ इति रोहिणी तपः ॥ ॥ सुदपक्षके पांचमके दिन । श्रीनेमि । अंबिका । पूजा पूर्व्वक । पांच एकासणादिक तप करै । अंबिका देवी कों वेस चढावे ॥ ॥ इति अंबिका तपः ॥ ॥ सुद पक्षके इग्यारसके दिन । सिद्धांत पूजापूर्व्वक । मोन संयुक्त उपवास करै ॥ ॥ इति श्रुतदेवता तपः ॥ ॥ सुद पक्षमें एकांतरे । उपवास ८। पारणें आंबिल ८। एवं दिन (१६) उजमणें ग्यानपूजा करै ॥ ॥ इति सर्वांग सुन्दरतपः ॥ १२ ॥ ॥ चैत्रमासि एकांतर उपवास १५॥ एवंदिन (३०) उजमणें सोनेको (अथवा) रूपेको वृक्ष । अनेक फल सहित चढावे ॥ इति सौभाग्य कल्पवृक्ष

तपः ॥ १३ ॥※॥ पडिवा । बीज । तीज अनुक्रमसें पूनिम पर्यंत १५ उपवास करै । जो तिथि भूलै सो तिथि और करै । उजमणे एकसो वीस [१२०] लाडू मंदर चढावे । न्हाल करावे ॥ इति सर्व सुखसंपत्ति तपः ॥१४॥ ※ ॥ वरसातना च्यार मास (और) पोस । चैत । यह षट्मास टालके । छोटी पांचम तप सरू करै । अंधारी अजुआली पांचम । मास ५ लग । एकासणादिक तप करै । उजमणे ज्ञान पूजा करै । इति छोटी पांचम तपः ॥१५॥※॥ सुदपांचमकों पांच वरस पांचमास उपवास करै । उपवासके दिन देववांदनादिकक्रिया करै । उजमणे पुस्तकादिक ज्ञानोपगरण । पकवान फल कलसादिक पांच२ चढावे ॥ सतर भेदी पूजा करावे । साहमी वछल करै । इति ज्ञानपंचमी तपः ॥१६॥ ॥ आस सुदि । पडिवा । बीज । तीज । चोथ । पांचमें । एकासणादिक तप करै । असोगरुच पूजापूर्वक देवआगे नेवेद्य चढावे । इसीतरे वरस ५ । तपकरै । उजमणे चावलसें । असोगरुच लिखके पूजाकरै ॥ इति असोगरुच तपः ॥१७ ॥ ※ ॥ आसाढ वदि (७) श्रीविमलनाथ पूजा पूर्वक उपवास ॥ श्रावण वदि (७) श्रीअनन्तनाथ पूजा पूर्वक उपवास ॥ काती वदि (७) श्रीआदिनाथ पूजा पूर्वक उपवास ॥ मिगसर वदि (७) श्रीमहावीर पूजा पूर्वक उपवास ॥ पोसवदि ७ श्रीपार्श्वनाथ पूजा पूर्वक उपवास करै । न्हाल करै । उजमणे । चावलसें लोकनाल बणाके साते राज सात पावडी करिके । तिस ऊपरि सिद्धिसेल (तिसकों) सोनें रत्नोंको मुकट चढावे ॥ इति मुकटसप्तमी

तपः ॥१८॥※॥ आसोज सुदि ८सें लेके। दिन ८ तांइं एका सणादि तप करै। आठ प्रकारकी पूजा करै। नैवेद्य चढावै। पहिले वरस अष्टापदनी एक पावडी। इसी तरै आठेवरसे आठ पावडी। अष्ट प्रकारी पूजा पूर्वक आराधिये। उजमणें अष्टापद पूजा करावै। पकवान फल सब चउवीस चढावै॥ इति अष्टापद पावडी तपः ॥१९॥

॥※॥ सुदपक्षकी ८ आठमके दिन। उपवास (अथवा) आंबिल (८) करै। उजमणें दूधका कटोरा भरके। आठ लाडू देव आगलि चढावै॥ इति अक्षत आठमि तपः ॥२०॥※॥

॥※॥ बदपक्ष (अथवा) सुद पक्षके दशमके दिन। दश उपवास। [अथवा] बीस एकासणा करै। उजमणें अखंडित घी धार पूर्वक तीन प्रदक्षिणा देवै॥ इति अखंड दशमी तपः॥ २१॥ ※॥　　　॥※॥　　॥※॥

॥ ※॥ बदपक्ष अथवा) सुद पक्षके ११ इग्यारसके दिन। सिद्धांत पूजा पूर्वक। एकासण। नीवी। आंबिल। (वा) उपवास ११ करै। उजमणें ११ अंगकी पूजा करै॥ इति श्री इग्यारअंग तपः॥ २२॥ ※॥　　॥※॥

॥※॥ सुद पक्षके १४ चउदस के दिन। एकासणादि (१४) तप करै। उजमणें ग्यानपूजा करै। चवदप्रकारके पकवान प्रमुख चढावै॥ इति १४ पूर्वतप: ॥२३॥ ※॥

॥※॥ पांच अक्षत तेला। मास ६ में करै। (प्रथम तेले) मिश्रण पारणो। (दूसरै तेलै) खीरको पारणो। (तीसरै तेलै) लापसीको पारणो। (चोथे तेलै) लाडूको पारणो। (पांचमें तेलै) खीरको पारणो। सबं पारणें प्रथम साधूनें

विहराके पारणो करै ॥॥ इति पंचामृत तेला तपः ॥ २४॥॥ अट्ठम १ । एकासणो १ ॥ अट्ठम १ । एकासणो १ ॥ अट्ठम १ । एकासणो १ ॥ ए मोटो रत्नोत्तर तपः ॥२५॥॥ आंबिल २४ करके उजमणे रूपानो चक्र मंदर चढावै (तो) सदा जय होय। विणज वोपारमें लाभ होय। झगडे जीत होय। इति धर्म चक्र तपः ॥२६॥॥ उपवास ५ व्यासणा ५ । एकांतरै करै। इति पांच महाव्रत तपः ॥२७॥॥ उपवास १ । एकासण १ । नीवी १ । आंबिल १ । व्यासणो १ ॥ उपवास १ । एकासणो १ । नीवी १। आंबिल १। व्यासणो १। एवं दिन १०। पूनम सें सरू करै। पारणै साधू पडिलाभै ग्यान पूजा करै ॥॥ इति दालिद्र हरण तपः ॥२८॥॥ एकेंद्रीयें उपवास १। बेंद्रीयें छट्ठ १। तेंद्रीयें अट्ठम १। चौरिंद्रीयें दशम १ । पंचेंद्रीयें द्वादशम १ । छकायें चतुर्दशम १ । तप करै। उजमणे सुखडीसें ल्वो ६ वोसावे ॥ इति छकाय आलोयण तपः ॥२९॥ ॥ नीवी (आठ) निरंतर करै। इति सासूसुखतपः ॥३०॥॥ आंबिल (आठ) निरंतर करै ॥ इति सुसरसुख तपः ॥ ३१ ॥ ॥ छट्ठ (पांच) करै ॥ इति पुत्री सुख तपः ॥ ३२ ॥॥ अट्ठम (पांच) करै ॥ इति बेटा सुख तपः ॥ ३३ ॥॥ उपवास (आठ) एकांतर करै ॥ इति भर्त्तार सुख तपः ॥३४॥ ॥ निवी (पांच) निरंतर करै। इति जेठ सुख तपः ॥ ३५ ॥ ॥ एकासणा (पांच) निरंतर करै। इति देवर सुखतपः ॥३६॥॥ छट्ठ ५ । एकासणा पांच । एकांतर करै ॥ इति पिता माता सुख तपः ॥ ३७ ॥ ॥ ॥॥ ॥॥

॥ ※ ॥ इत्यादिक कोई तरैको तपस्या बहुत ठिकाणे को श्राविका करै है। (इसी से) सब श्राविकाके उपगारार्थ शास्त्रोंसें। उद्धरण करके। संखेप विधिसें इहां लिखी है। वैसी सक्ति होय (तो) पूजा। साहमी वत्सल। तीर्थ जात्रा। (इत्यादिक) सात शुभखेत्रोंमें। अपणाधन खरच करै। धर्मका उद्योत करै। इस तपस्या के प्रभाव से। (इस भवमें) संसार संबंधी दुखदालिद्र दूर होके। सब कुटंबमें सुख संपदा होय। (परभवमें) देवादिक ऋद्धि प्राप्त होय। (किं बहुना) इति छुट कर तपस्या विधिः ॥※॥

॥※॥ अथ भाद्रवमाससमर्थ्य पर्व्वाधिकारलि० ॥※॥

॥※॥ भाद्रवमहिनेमें। मिती भाद्रवसुद ४ (तथा) कोइ मतके अपेक्षायें ५ तिथको। संवत्सरी नामसें पर्व्वप्रसिद्ध है। (प्रथम इस संवत्सरी पर्व्वकी महमा कहते हैं) (जैसें) जगतमें अनेक मंत्रहै। पर नवकार मंत्र समान कोइ मंत्र नही (१)। तीर्थोंमें सेत्रुंजय समान कोइ तीर्थ नहीं (२)। पांच दानमें। अभयदान। सुपात्रदान। समान कोइ दान नही (३)। गुणमांहें विनयगुण (४)। व्रतमांहें ब्रह्मव्रत(५)। नियम मांहें संतोष नियम(६)। तपमांहें उपशम तप (७)। दर्शनमांहें जैनदर्शन (८)। जलमांहें गंगाजल (९)। अलंकार मांहें चूडामणि (१०)। ज्योतषी मांहें चंद्रमा (११)। तेजवंत मांहें सूर्य (१२)। तुरंग मांहें पंचवल्लभ किसोर (१३)। नृत्यकलावंत मांहें मोर (१४)। गज मांहें ऐरावण (१५)। दैत्यमांहें रावण (१६)। वनमांहें

नन्दनवन (१७)। काष्टमांहिं चंदन (१८)। साहसीक मांहें विक्रमादित्य (१९)। न्यायवंत मांहिं श्रीराम (२०)। रूप वंत मांहिं काम (२१)। सती मांहिं सीता (२२)। सुगंध मांहिं कस्तूरी (२३)। वस्तु मांहिं तेजनतूरी (२४)। वा जित्रमांहिं भंभा (२५)। स्त्रीमांहिं रंभा (२६)। धातुमांहें स्वर्ण (२७)। दातारमांहें कर्ण (२८)। गौ मांहें कामधेनु (२९)। वृक्ष मांहें कल्पवृक्ष (३०)। जलमांहें अमृत (३१)। स्नेहमांहें घृत (३२)। (इत्यादिक) सब वस्तु में एक एक चीज उत्तम होती है। (इसी माफक) सब पर्वों में उत्कृष्ट रा जाधिराज श्रीसंवत्सरी पर्व (दूसरो नाम) श्रीपर्युषणा पर्व कों। भगवंत श्रीमहावीर स्वामीजीनें उत्तम वर्णन कियो ॥※॥ (अब श्रीपर्युषणा पर्व आनेसें) (प्रथम) श्रीसाधुके क रवा योग्य धर्मकृत्य कहते है ॥※॥ संवत्सरी प्रतिक्रमण करै ॥१॥ लोचकरावै २। तेलैका तप करै ३। सब मंदरोमें भगवंतको भाव स्तवना करै ४। सब श्रीसंघसें खमावे ५। यह पंचकारणके वास्ते श्रीतीर्थंकर गणधरोंनें श्री पर्युषणा पर्व प्रवर्त्तन किया ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ अब श्रुद्धश्रावक संवत्सरी पर्व आराधन करणेको आठदिन अट्ठाही महोत्सव करै (सो) कल्पलता शास्त्रसें लि खतेहें ॥※॥ प्रथम श्रुतज्ञानकी भक्ति करै। कल्पसुत्र जी कों विधि संयुक्त अपनें घर लेजावै। रात्रौ जागरण करा वै। (प्रभात समय) नगरके सब श्रीसंघकों निमंत्रण करै। यथायोग्य सत्कार सन्मान करै। पीछे पुस्तक ग्राहक पुरुष सबसें उत्तम वस्त्र आभूषण पहरके। मुगट छत्र चामर

(इत्यादिक सहित) साख्यात इंद्र माहाराजको रूप बणाके हाथी ऊपर (अथवा) पालखी ऊपर बेठैं। अष्टमंगलीक रचित थालमें पुस्तक धरके। अपने दोनुं हाथमें थाल रखै। दोनुं तरफ पुरुष अछा वस्त्र आभूषण पहरके। चम रढाले। अनेक प्रकारके वाजिंत्र वाजते हुये। दान देते हुये। नानाप्रकारके श्रुतज्ञानके गुण वर्णन करते हुये नगरमें प्रदक्षिणा तुल्य फिरके। गुरूके पास आवै। गुरू पिण खड़ा होके। विनय संयुक्त पुस्तककों नमस्कार करके आगे रखै। सो संघके आज्ञासें वाचना पूर्वक वाचै ॥१॥ नगरमें सब ठिकाणें अमारि पड़हो फेरावे। दूसरो अपनें वचनसें (तथा) द्रव्यसें। कसाई। धोबी। भड़भुंजा (इत्या दिक) सबके आरंभ छोड़ावै ॥२॥ सुपात्र दान देवै ॥३॥ बि दाम सुपारी नालेरादिककी परभावना करै ॥४॥ श्रीवीत राग देवकी उदार भक्तिसें पूजा करै। चौदसके दिन। संव छरीके दिन। चतुर्विध श्रीसंघ इकट्ठे होके। सब मंदर दरसण करणें को जावै ॥५॥ सचित्तका परिहार करै ॥६॥ ब्रह्मचर्य पालै ॥७॥ चउत्थ। छट्ठ। अट्ठमादिक। तप करै ॥८॥ अपनें २ वित्तके अनुसारै जन्म कल्याणक को महोछव करै ॥ ९ ॥ अठ पहरी चौ पहरी पोसो करै ॥ १० ॥ संवछरी प्रतिक्रमण करै ॥ ११ ॥ निशल्य होके सब श्रीसं घसें खमावै ॥ १२ ॥ पारणेंके दिन पोसह पड़िकमणें वाले साधर्मी भाइयोंकी भक्ति करै ॥ १३ ॥ गुरुभक्ति करै ॥१४॥ संवछरी दान देवै। साहमी वछल करै ॥ १५ ॥ इस विधि संयुक्त (यह) कल्पसूत्र एकचित्त सुणनेंसें आराधन करनेसें

आठ भवमें सिद्धि स्थानकको प्राप्त होय।(और) केइ उत्तम जीव। अत्यन्त शुभ भाव रखके। अट्ठमादिक तप करिके युक्त कल्पसुत्रजीको बाचते है। और सुणने वाले प्रमाद निद्रा विकथा छोड़के। अट्ठमादिक तप करके युक्त। इकचित्तसें शुद्ध भाव रखके। इकवीस वेर सुणते है (सो) पुरुष देवगतिको प्राप्त होके। तीसरे भव सिद्धि स्थानको प्राप्त होते है॥❁॥ इस पर्युषणा पर्वके महोत्सव (जो) भव्यजीव करते है।(सो) धन्य है। धर्मके प्रभावीक है। अपणे लक्ष्मी सें धर्मका उद्योत करे है। उसी पुरुषो कों नमस्कार है॥❁॥ (अब कल्पसुत्र जीके महात्म कहते है)। यह कल्पसुत्र नवमा पुर्वसें उद्धरण किया हुवा। दशाश्रुतस्कंधका आठमा अध्ययन है। सब श्रीसंघके संगलके कारण। श्रुतकेवली। श्रीभद्रबाहु स्वामी प्रसिद्ध किया। यह कल्पसुत्रके अनंते विषय है। (जेसें) सव नदीके बालूके जितने कण होय (तिससें पिण) एक सुत्रके अनंते विषय है। इस कल्पसुत्रके महात्म (जो) देवाचार्य। हजार जीभ करके कहे (तो पिण) महात्मके एक अंस कह सकते नहीं। ऐसा इस पर्वका महात्म जाणके (जो) भव्यजीव शुद्धभावसें सेवन करेंगे (सो) अनेक तरे सें ऋद्धि वृद्धि सुख सौभाग्य कों प्राप्त होंगे। परभवसें देवादिक ऋद्धिपायके मुक्तिसुख कों प्राप्त होंगे॥❁॥

॥❁॥

इति पर्युषण पर्व्वाधिकारः॥❁॥६॥

---

॥❁॥ अथ आश्विनमास मध्ये पर्व्वाधिकारलि० ॥❁॥

प्रातसमें देवतावोंके आते जाते बचन सुणके । श्री गौतम स्वामीकों केवलज्ञान उत्पन्नहुवो। (दूजके दिन) सुदर्शना बेन। अपणे भाई नंदवर्द्धन राजाकों घरमें बुलायके जिमाया शोक दूर करायो । जिससें भाईबीज प्रवर्त्तन हुई । इसीसें यह दीवाली पर्व बड़ा उत्तम है। इस दीवालीके रात (जो) गुणनो करै (सो लिखते हैं) ॥✻॥ ॥✻॥ ॥✻॥

१ ॥ श्री महावीर स्वामी सर्वज्ञाय नमः ।

२ ॥ श्री महावीर स्वामी पारंगताय नमः ।

३ ॥ श्री गौतम स्वामी सर्वज्ञाय नमः ।

॥ इस एक२ पदको २००० गुणनो करै। उपवास करै । रात्री जागरण करै । निर्वाणके समय अष्ट द्रव्यसें थाल भरके मंदर जावै । रोसनी करै । निर्वाण कल्याणक की आरती करै । स्तवन बोलै । निर्वाण कल्याणक अधिकार सुणे । गौतम रास सुणे। (इत्यादिक) उदार चित्तसें सब ठिकाणे दीवाली पर्वका उत्सव करना चाहिये ॥✻॥

---

॥✻॥ अथ निर्वाण आरती लि० ॥✻॥

॥✻॥ जय जगदीसर अति अलवेसर । वीर प्रभुराया । पतित उधारण भव भयभंजण । बोधबीज दाया । (जय२ जिनराया । आरतिकरुं मनभाया । कोय कंचनकाया) ॥१ (ज०) ॥ खत्रीकुंड नगर अति सुंदर । सिद्धारथ राया । सुदि आसाढ़ छठ्के दिवसै । त्रिसला कुखआया (ज०) ॥१॥ चवदे सुपन देखी अति उत्तम । निज प्रीतम भाषै । अरथ भेद सह निश्चै करनें । जिन गुणरस चाखे (ज०) ॥२॥ चैत

सुदी तेरस दिन उत्तम। सङ्ग ग्रह उच्चपावै। जन्म लेइ दिस कुमरी सङ्गना। आसन कंपावै ॥३॥ (ज०) उत्छव कर जावै निज थानक। इंद्र सङ्ग आवै। मेरु सिखरपर आन महोछव। करि आनंद पावै (ज०) ॥४॥ वसुधारा दृष्टोकर सङ्ग सुर। निज थानक जावै। सिद्धारथ करै जन्म महोछव अचरज सङ्ग पावै (ज०) ॥५॥ कंचन वरण तेज अति दीपत। हरिलंछन छाजै। कुल इख्वागु अंग सङ्ग लच्छण। ससि ज्युं मुख राजै (ज०) ॥ ६ ॥ दान संवछर दे प्रभु लेवै। चारित्र सुख दाई। मागसीर्ष दसमी बद पच्चै। उत्तम तप पाई (ज०) ॥७॥ बार बरस छद्मस्थ पणासे। दुक्कर तप पाले। माधव सुद दसमी के दिनकुं। दोख सङ्ग टाले (ज०) ॥८॥ केवल पाय सबौसुर संगै। पावा पुर आवै। गुणगण लंछत देसना देकै। संघ सङ्ग पावै ॥८॥ भूमंडल विच बङ्ग तजीवकुं। अविचल सुख देवै। नर सुर इंद्र सबौमिल पूजै जगमें जस लेवै (ज०) ॥६॥ चरम चौमासि पावापुरि कर कै। अंत समय जाणौ। हस्ति पालकी शुल्क सालमें। सोलै पहरबाणौ (ज०) ॥११॥ पर्यंकासन छट्ठ तपस्या। इक चित गुणधामौ। कार्त्तिक कृष्ण अमावसकै दिन। सिवकमला पामौ (ज०) ॥१२॥ इंद्रादिक निर्वाण महोछव। करि प्रभु गुण गावै। देवसुखे गणधर गुरु गोतम। सुणनें पछतावै (ज०)॥१३॥ वीतराग गुण मनमें धारौ। अनित्यभाव भावै। केवल ग्यान प्रगट ङ्गय ततखिण। सुर नर गुणगावै (ज०) ॥१४॥ पंच कल्याणक सासन पतिकौ। आरति ज्यो गावै। सिवसुख लक्ष्मी प्रधान मिलै जब। मोहन गुण पावै (ज०)

॥१५॥ इति पंच कल्याणक आरती संपूर्णम् शुभंभवतु ॥

॥※॥ अथ निर्वाण कल्याणक स्तवन लि० ॥※॥

॥※॥ मारग देसक मोक्ष नोरे। केवल ग्यान निधान भावदया सागर प्रभूरे। पर उपगारी प्रधानोरे ॥१॥ (वीर प्रभु सिद्ध थया) । संघ सकल आधारो रे। हिव इण भरत मां। कुण करस्ये उपगारो रे ॥२॥ (वीर प्रभु सिद्ध थया)। नाथ विहूणो सैन्य जूरे। वीर विहुणो रे संघ। साधे कुण आधार थोरे। परमानंद अभंगोरे ॥ ३ ॥ (वीर०) ॥ मात विहूणा बालज्यु रे। अरहो परो अथड़ाय। वीर विहूणा जीवड़ारे। आकुल व्याकुल थायेरे ॥४॥(वी०)॥ संसय छेदक वीरनोरे। विरह ते केमखमाय। जे दीठे सुख ऊपजै रे। ते विण किम रहिवायो रे ॥५॥(वी०)॥ निर्यामक भव समुद्रनो रे। भव अटवी सत्थवाह। ते परमेसर विण मिल्यारे किम वाधे उछाहोरे ॥६॥ (वी०)॥ वीर थकां पिण श्रुततणो रे। ऊंतो परम आधार। हिवणा श्रुत आधारछे रे। एह जिन आगम सारोरे ॥७॥(वी०)॥ इण कालैं सव जीवनें रे। आगमथी आनंद। ध्यावो सेवो भविजना रे। जिन पड़िमा सुख कंदो रे ॥८॥(वी०)॥ गणधर आचारज मुनीरे। सऊ नें इणपरि सिद्ध। भवभव आगम संगथी। देवचंद्र पद लीधो रे ॥ ९ ॥ (वी०) ॥ इति निर्वाणकल्याणक स्तवनं ॥

॥※॥ इति दीपमालिका पर्व्वाधिकार ॥※॥

॥※॥ अब दूसरो कात्तिक महिनेमें काती सुद पंचमी। (सो) ग्यानपंचमी नामसें पर्व प्रसिद्ध है। (इस दिन) सब

भव्य जीवोंको ज्ञानको विशेष आराधन करणो चहिये। ज्ञानके समान संसारमें उत्तम पदार्थ कोईबी नही। सब तत्वमें ज्ञान समान कोई तत्व नही। मोक्ष मार्ग साधन कों ज्ञान समान कोई उपाय नही। इस ज्ञान पंचमीकों आराधनसें अनेक दुष्ट कर्म विछेद होय। गुंगापणो मुर्खपणो वक्रपणो (और) कोढादिकके रोग सबदूर होय। (अनुक्रमें) ज्ञानावरणी कर्मके क्षय होणेसें पांचों ज्ञान प्रगट होय। जैसें वरदत्त गुणमंजरीके। रोगादिकके सब उपद्रव दूर होके। मनोरथ पूर्णभए। उसी माफक (जो) ज्ञान पंचमीके आराधन करेंगे। उसीके मनोरथ पूर्ण होंगे॥ ॥卐॥ अब गुरुके पास जाके ज्ञानपंचमी कों देव वंदन विधि करै (सो लिखते हैं) ॥卐॥　　॥卐॥

॥卐॥ प्रथम पवित्र स्थानकें। चौकी पट्टे ऊपर ग्यान कों स्थापन करै। तिस आगे पांच साथिया करै। फल फूल प्रमुख चढावें। पांच वत्तीको दीपक चढावे। अगर कपूरनो धूप खेवै। पूजा पढके। वास क्षेप कपूरसें ग्यान पूजा करै। यथा शक्ती। रोकनाणो चढावे। (तथा) पूठा विटांगणादि चढावे। (अब ज्ञानपूजा लिखते हैं) ॥卐॥ नमंति सामंत महीवनाहं। देवाय पूयं सुविहेय पुव्विं। भत्तीय चित्तं मणिदामएहिं। मंदार पुप्फं पसवेहि नाणं ॥१॥ तहेव सड्ढा मणि मुत्तिएहिं। सुगंधपुप्फेहि वरंसिएहिं। पूयंति वंदंति नमंति नाणं। नाणस्सलाभाय भवक्खयाय ॥२॥ यह पूजा पढके ज्ञान पूजा करै। इसी तरै द्रव्य पूजा करके पीछै भावपूजा करै (सो लिखतेहैं)। १ खमासमण

देके । इरिया वही पडिक्कमें । लोगस्स कहै । (वैसके) मुह पत्ती पडिलेहै । अणुजाणह । मेमि उग्गहं (इत्यादिक) दो वांदणा देवै । पीछे पांच खमा समण देके । ज्ञानको नम स्कार कहै ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

---

॥※॥ अथ ज्ञानको नमस्कार लिख्यते ॥※॥

॥※॥ सकल वस्तु प्रतिभास भानु निरमलसुख कारण । सम्यगदर्शन पुष्टहेतु भव जलनिधि तारण । संयम तप आनंद कंद अन्नाण निवारण । मार विकार प्रचार ताप तापित जिन ठारण ॥१॥ स्याद्वाद परिणाम धर्मपरणति पडिबोहण । साऊ साऊणी संघ सर्व आराधन सोहण । मोह तिमर विध्वंस सूर मिथ्यात्व पणासण । आतमशक्ति अनंत सुद्ध प्रभुता परगासण ॥२॥ मति स्रुति अवधि विसुद्ध नाण मणपज्जव केवल । भेद पचास क्षायोपशमिक एक क्षायिक निरमल । दोय परोक्ष प्रथम तिहां दुगपरतक्षदोस तः । सकल प्रतक्ष प्रकास भास धुव केवल अपरमित ॥३॥ धर्म सकलनो मूल सुद्ध त्रिपदी जिन भासे । बाहिर अंग प्रधान खंध गणधर सुप्रकासै । शाखा श्रीनिर्युक्ति भाष्य पडिशाखा दीपै । चूरण टीका पत्रपुष्प संशय सब जीपै ॥४ पंचांगीसार बोध कह्यो जिन पंचम अंगे । नंदी अनुयोग द्वार शाख मानो मन रंगे । वीरपरंपर जीत अनुभव उप गारी । अभ्यासो आगम अगम निरुपम सुख कारी ॥५॥ मोह पंकहर नीरसम सिद्धांत अबाधे । देव चंद्र आणा सहित नय भंग अगाधे । ए स्रुतज्ञान सोहामणो सकल

मोक्ष सुखकंद। भगते सेवो भविकजन पामो परमानंद ॥६
॥卐॥ इति ज्ञानस्तुति॰ ॥卐॥ (इत्यादि) नमस्कार कहिके
णमोत्थुणं॰ जावंति चेइयाइं॰। जावंति केवि साहू॰।
नमोर्हत्सि॰ (कहके) प्रणमुं श्रीगुरु पाय॰। (इत्यादि) ज्ञान
का स्तवन बोले। जय वीयराय॰ कहै। वंदण॰ अनत्थू॰
कहके। एक नवकारनो काउसग्ग करै। थुई कहै ॥卐॥

॥卐॥ अथ थुई लि॰ ॥卐॥

॥卐॥ देविंद वंदिय पणहि पहुवियाणि। नाणाणि केवल मणोहि मईसुयाणि। पंचावि पंचम गई सिय पंच मोए। एयो तवो गुणरयाण जियाणदिंतु ॥ १ ॥ 卐 ॥ यह स्तुति कहके। (ज्ञान आराधना निमित्तं करेमि काउसग्गं) तस्सुत्तरी। अन्नत्थू॰ कहके। १ लोगस्सनो काउसग्ग करै (पारके) बोधा गाथं॰ (इत्यादि गाथा पढ़के)। पीछै आभिणिबोहियनाणं। सुयनाणं चेव ओहिनाणंच। तह मणपज्जवनाणं। केवलनाणं च पंचमयं ॥ १ ॥ यह गाथा कहके। इच्छामि खमा॰। श्रीमतिज्ञानाय नमः ॥१॥ श्री श्रुतिज्ञानाय नमः ॥२। श्रीअवधिज्ञानाय नमः ॥३॥ श्री मणपर्यवज्ञानाय नमः ॥४॥ समस्त लोकालोक भास्कर श्री केवलज्ञानाय नमः ॥५॥ (इसी तरै) पांच नमस्कार करै। थिरता होय तो (५१) ज्ञानके गुणांको नमस्कार करै (सो) पूर्वे नवपदजी कै गुणनेमें लिख्या है। उसी माफक करै। पीछे (ॐ ह्रीँ णमो नाणस्स) इस पदको २००० गुणनो करै। कम थिरता होय तो (५) जाप करै। ज्ञान पंचमीका व्याख्यान सुणें। थिरता होय (तो) इग्यारै

अंगकी सिज्झायों पढे (वा) सुणें (सो) इग्यारे अंगकी सिज्झायों लिखते हें ॥✻॥ ॥✻॥ ॥✻॥

## ॥✻॥ अथ प्रथम आचारांग सिज्झाय लि० ॥✻॥

॥✻॥ (ढाल हठीलानी) पहिलो अंग सुहामणो रे। अनुपम आचारांगरे। (सुगुण नर) वीर जिनंदे भाषियोरे लाल। उववाई जास उवंगरे(सु०)॥१॥ वलिहारीए अंगनोरे लाल। हुं जाउं वारंवाररे (सु०) विनये गोचरी आदरे रे लाल। जिहां साधुतणो आचाररे (सु०वलि०) ॥२॥ सुयखंध दोय छे जेहनारे। प्रवर अध्ययन पचवीसरे (सु०) उद्देसा दिक जाणिये रे लाल। पिच्यासी सुजगीसरे (सु०व०) ॥३॥ हेतु जुगतिकर सोभतारे। पद अढार हजाररे (सु०)। अक्षरपदनें छेहडे रे लाल। संख्याता ओंकार रे (सु०ब०) ॥४ गमा अनंता जेहमांरे। वलि अनन्त पर्यायरे (सु०)। बस परित्ततो छे इहांरे लाल। थावर अनन्त कहाय रे (सु० ब०) ॥५॥ निबद्ध निकाचित सासतारे। जिनप्रणीत ए भाव रे (सु०) सुणतां आतम ऊलसेरे लाल। प्रगटै सहिज सभावरे (सु०ब०) ॥६॥ सुगुण श्रावक वालू श्राविका रे। अंगे धरीय उल्लास रे (सु०)। विधिपूर्वक तुमे सांभलो रे लाल। गीतारथ गुरु पासरे (सु०ब०) ॥७॥ ए सिद्धांत महिमानिलोरे। ऊतारें भव पाररे(सु०)। विनयचंद्र कहे माहरे रे लाल। ए हिज अंग आधार रे (सु०वलि०) ॥८॥ इति आचारांग सिज्झाय ॥१॥ ॥✻॥ ॥✻॥

॥ॐ॥ अथ सुयगडांग सूत्र सिज्झाय लि० ॥卐॥

॥ॐ॥ (ढाल रसीयानी) । बीजो रे अंग तुमे सांभलो । मनोहर श्रीसुगडांग (मोरा साजन)॥ लिखसै तेसठ पाखंडी तणो। मतखंडो धर रंग (मो०) ॥१॥ मीठीरे लागै वाणी जिन तणी) जागै जेह थीरे ग्यांन (मोरा सा०)। ए वाणी मन भाणी माहरै। मानुं सुधारे समान (मोरा०) (मीठी०) ॥२॥ रायपसेणी उवांग छै जेहनो। एतो सूत्र गंभीर मो०। बहुश्रुत अरथ जाणें सहु। खोर नीर मधुर तोर (मो०मी०) ॥ ३ ॥ एहनारे सुयखंध दोय छै। वलि अध्ययन तेवीस (मो०)॥ उद्देसा समुद्देसा जिहां भला। संख्याये रे तेतीस (मो०मीठी०) ॥४॥ नय निक्षेप प्रमाण भख्या। पद छत्तीस हजार (मो०)। संख्याता अक्षर पद मांहे। कुण लहे तेहनो रे पार (मो० मीठी०) ॥ ५ ॥ गमा अनंता पर्याय वली। भेद अनन्त जिणमांहि (मो०)। गुण अनन्त त्रस परित्त कह्या। थावर अनन्ता जेमांहि (मो०मी०) ॥६॥ निबद्ध निकाचित जेसा सयकडा। जिणपन्नत्तारे भाव (मो०)। भाषीरे सुंदर एह प्ररूपणा। चरण करण नीरे जाव (मो०मीठी०) ॥७॥ करीये भगत जुगत ए सूत्रनी। निहचै लहीये रे मुक्ति (मो०)। विनयचंद्र कहे प्रगटे एह थी। आतम गुणनीरे शक्ति (मो०मीठी०)॥८॥ इति श्रीसुयगडांगसिज्झाय: ॥२॥

---

॥卐॥ अथ(३) ठाणांग सूत्र सिज्झाय लि० ॥卐॥

॥ॐ॥ (ढाल, आठ टके कंकणो लीयोरी (एहनी) ॥卐

॥ तीजोअंग भलो कह्योरे । (जिनजी) नामें चोठाणांग । (मोरो मन मगन थयो)। हांरे देखो२ भाव। हांरे जीवा जीव स्वभाव (मो ) ॥१॥ सकल जगत करी ठाजतो रे। जि०। जीवाभिगम उपांग (मो०)। एह अंग सुझ मन वस्यो रे। जि०॥ जिम कोकिल दल अंब (मो०)॥२॥ गुहिर भाव कर जागतोरे॥ जि०॥ आजतो एह आलंब. (मो०)। कूट सेल सिखरी सिलारे॥ जि०॥ काननमें वलि कुंड (मो०) ॥३॥ गह्वर आगर द्रह नदी रे॥ जि०॥ जेह में अठै रे उदंड (मो०)। दशठाणा अतिदीपतारे॥ जि० गुणपर्याय प्रयोग (मोरो०) ॥४॥ परित्त जेहनी वाचनारे। जि०॥ संख्याता अनुयोग (मो०)। वेष्टशिलोक निजुत्त सुं रे॥ जि०॥ संगहणी पडिचित्त (मो०)॥ ५॥ ए सहु सं ख्याता जिहांरे॥ जि०॥ सुणतां उलसै चित्त (मो०)। सुयखंध इक राजतो रे (जि०)। दश अध्ययन उदार (मो०) ॥६॥ उद्देसादिक वीस ठैरे। (जि०) पद बहुत्तर हजार (मो०)। रागी जिन शासन तणो रे॥ जि०॥ सुणों सिद्धांतवषांण (मो०)। विनय चंद्र कहै तेह वैरे। जि० परमारथराजाण (मो०) ॥ ७॥ इति चोठाणांग सुत्र सि ज्झाय: ॥३॥ ॥*॥ ॥*॥

---

॥*॥ अथ (४) समवायांग सुत्र सिज्झाय लि० ॥*॥

॥*॥ (ढाल) थांरा महिलां ऊपरमेह झरोखे कोयली (एहनी) ॥*॥ चौथो समवायांग सुणो श्रोता गुणी हो लाल। सुणो०। पन्नवणा उपांग करी सोभावणी हो लाल

करी सो०। अरध मागधी भाषा साखा सुरतणी हो लाल। साखासु०। समकित भाव कुसुम परमल व्यापी घणी हो लाल। पर० ॥१॥ जीव अजीवने जीवाजीव समास थी हो लाल॥ जीवा०॥ लहीये एहथी भाव विरोध कांइ नथी हो लाल। वि०। भांगा तीन खसमयादिकना जाणीये हो लाल। यादि०। लोक अलोकने लोकालोक वखाणीये हो०। लो० एक थकी छै सत समवाय प्ररूपणा हो लाल। रूम०। कोड़ा कोड़ प्रमाणक जीव निरूपणा हो०। जी०। बारसविह गणि पिटक तणी संख्या कही हो०त०। सासता अरथ अनंतकि छै एहना सही होलाल। छै०॥३॥ सुय खंध अध्ययन उद्देशादिक भला होलाल॥ उ०। संख्यायें एक एक प्रत्यकै गुणनिला हो०। प्रत्य०। पद एक लाख चोमाल सहसते उत्तरा हो०। स०। पदनें अग्र उदग्र संखाता अक्षरा हो०। सं० ॥४॥ भाष्य चूर्णि निर्युक्ति करी सोहैं सदा हो०करी०। सुणतां भेद गंभीर विपत न होय कदा हो०। विप०। जेहनमावे अंगकि अन्तरगतिहसी हो०। अन्त०। जलवरसंते जोर कुणन उवै खसी हो० कुण० ॥५॥ जाग्यो धरम सनेह जिणंदसुं माहरो हो०। जिणं०। तजिया शास्त्र मिथ्यात सूत्र आखो खरो हो०। सु०। जिम मालती लही भृंग करीनें नविरहै हो०। करी०। ईश्वर शिरसुरगंग तजी परि नवि वहै हो०। तजी० ॥६॥ एप्रवचन निर्ग्रंथ तणो जुगतै वड़ो हो०। तणो०। साकर सेलड़ी द्राष थकी पिण मीठड़ो हो०। थकी०। स्युं कहीयै बहुवात विनयचंद्र इम कहै

होे० । वि० । एहना सुणनें भाव श्रोता अति गहगहे हो० श्रोता० ॥७॥ इति श्रीसमवायांग सुतसिज्झाय संपूर्णं ॥४

॥※॥ अथ (५) भगवती सुतसिज्झाय लि० ॥※॥

॥※॥ (ढाल पंथीडानी) । पंचम अंग भगवती जाणीये रे। जिहां जिनवरना वचन अथाह रे। हिमवंत परबत सेती नीकल्यारे । मानुं परतिख गंगप्रवाह रे (पं०) ॥१॥ सूरपन्नत्ती नामें परगडो रे। जेहनो छै उद्दाम उपांगरे। सुत तणी रचना दरीयाजिसी रे। मांहिला अरथ ते जल तरंग रे (पं०) ॥२॥ इहां तो सुयखंध एक अति भलो रे। एक सो एक अध्ययन उदार रे। दश हज्जार उद्देशा जेहना रे। जिहां किण प्रश्न छत्तीस हजार रे (पं०) ॥३॥ पद तो दोयलाख अरथे भण्या रे। ऊपरि सहस अठासी साण रे। लोकालोक स्वरूपनी वर्णना रे। विवाह पन्नत्ती अधिक प्रमाण रे (पं०) ॥४॥ करिये पूजा अने परभावना रे। धरिये सद्गुरु ऊपरराग रे। सुणिये सुत भगवती रागसुं रे। तो होय भव सागरनो त्याग रे (पं०) गोतम नामें द्रव्य चढाइये रे। सम्यक् ज्ञान उदय होय जेमरे कीजे साधु तथा साहमी तणी रे। भगति युगति मन आणी प्रेम रे (पं०) ॥६॥ इण विधिसुं एह सुत आराधतां रे इण भव सीझे वंछित काज रे। पर भव विनय चंद्र कहे तेलहे रे। मोहन मुगति पुरीनो राज रे (पंच०) ॥७॥ इति श्रीभगवती सुत सिज्झाय सं० ॥५॥ ॥※॥

॥ॐ॥ अथ (६) ज्ञातासूत्र सिज्झाय लि० ॥ॐ॥

॥ॐ॥ (ढाल) कितलखलागा राजा जीरैं मालिये। (ए देशी)। छट्ठो अंग ते ज्ञाता सूत्र वखाणिये जी। जेहना छै अरथ अधिक उद्दंड हो। म्हांरा सुणज्यो धरिनेह सिद्धांत नी वातड़ीजो। श्रवणे सुणतां गाढो रस ऊपजै जी। मधुर तातजित जिम मधु खंड हो (म्हां०) ॥१॥ जंबूद्दीव प्रन्नत्ती उपांगछै जेहनो जी। इण मांहे जिनपूजानी विधि जोरहो म्हां०। अर्थिक सुणि परम शांतिरस अनुभवे जी। चर्चिक सुणि करै सम सोरहो (म्हा०) ॥२॥ नगर उद्यान चैत्य वनखंड सोहामणो जी। समवसरण राजाना मातनै तात हो (म्हां०)। धरमाचारज धर्मकथा तिहां दाखवी जी। इहलोक परलोक ऋद्धि विशेष सुहात हो (म्हां०) ॥३॥ भोग परित्याग प्रव्रज्या पर्यवाजी। सूत्र परिग्रह वाह्य तप उपधान हो (म्हां०)। संलेहणा पच्चखाण पादपोपगमन ताजी। स्वर्गगमन शुभकुल उतपत्ति हो (म्हां०) ॥४॥ बोधिलाभ वलितंतते अंतक्रिया कहीजी। धर्मकथाना दोयछै खंध हो (म्हां०)। पहिलाना उगणीस अध्ययन ते आज छै जो। बीजाना दशवर्ग महा अनुबंध हो (म्हां०) ॥५॥ साढा कोड़ि तिहां सबल कथानक भाखिया जी। भाख्या वलि उगणीस उद्देश हो (म्हां०)। संख्याता हजार भला पद एहना जी। एह थकी जाये कुमति कलेश हो (म्हां) ॥६॥ विनय करै जे गुरुनो बहु परै जी। तेहनें सूतसुणतां बहु फल होय हो (म्हां०)। ते रसिया मन वसिया विनय चंद्रनें जी। सो मांहें मिलै जोयां एक बे दोय हो।

(म्हां०) ॥७॥ इति श्री ज्ञाताधर्म कथाङ्ग सिज्झायः ॥६॥

॥✽॥ अथ (७) उपासकदशा सूत्रसिज्झाय लि० ॥✽॥

॥✽॥ (ढाल बिंदियानी) । हिवे सातमो अंग ते सांभलो । उपासग दशानांमें चंगरे । श्रमणोपासकनो वर्णना जसु चंदपन्नत्ती उपांगरे ॥१॥ मन लागो मोरो सूत्रथी । एतो भव वैरागतरंगरे । रंगराता ज्ञाता गुण लहै । परमारथ सुविहित संगरे (म०) ॥२॥ इण अंगे सुयखंध एक छै । अध्ययन उद्देश विचार रे । दश दश संख्यायें दाखव्या पद पिण संख्यात हजार रे (म०) ॥३॥ आणंदादिक श्रावक तणो । सुणतां अधिकार रसाल रे । रस लागे जागे मोहनो । श्रोता जननें ततकाल रे (म०) ॥४॥ श्रोता आगलतो वाचतां । गीतारथ मांमें रीझ रे । जे अर्ह दग्ध समझै नहो । तेहसुं तो करवोधीज रे (म०) ॥ ५ ॥ दश श्रावकतो इहां भाषिया । पिण सुत्र भण्यो नहीं कोय रे । ते माटै शुद्ध श्रावक भणी । एक अरथनी धारणा होय रे (म०) ॥ ६ ॥ साची होय ते प्ररूपीये । निसंक पणों सुजगीसरे । कविविनय चंद्र कहै सुं पवो । जो कुमतो करस्यै रीसरे (म०) ॥ ७ ॥ इति श्रीउपासक दशाङ्ग सिज्झायः ॥ ७ ॥ ॥✽॥ ॥✽॥

॥✽॥ (८) अंतगडदशांग सिज्झायलि० ॥✽॥

॥✽॥(ढाल) वीर वखाणी राणी चेलणाजी । इण चाल में ॥ ✽ ॥ आठमो अंग अंतगड दशांगो । सुणो करो

कान पवित्र। अंतगड केवली जे थया जो। तेहनारे इहां चरित्र (आठ०) ॥१॥ कर्म कठिन दल चूरता जी। पूरता जगतनी आस। जिनवर देव इहां भासताजी। सास ता अर्थ सुविलास (आ०)॥२॥ सकल निक्षेप नय भंग थीजी अंगना भाव अभंग। सहिज सुखरंगनी तरिपकाजी। कलिपका जासु उवंग (आ०) ॥३॥ एक सुय खंध इण अंग नो जी। वर्ग छे आठ अभिराम। आठ उद्देशा छे वली जी। संख्याता सहस पद ठाम। (आ०)॥४॥ आठमा अंग ना पाठमें जी। एहवो अछे रे मीठास। सरस अनुभव रस ऊपजे जी। संपदे पुण्यनीरास (आ०) ॥५॥ विषय लंपट नर जे हुवे जी। निरविषयी सुण्या थाय। जिम महाविष विषधर तणो जी। नागमंत्रें सुण्यां जाय (आ०) ॥६॥ अद्भुत वचन सुखरसती जी। सरस्वती करीरे प्रसाव। जिन विनय चंद्र इण सुतना जी। सुरततहै अभिप्राय (आ०) ॥७॥ इति श्रीअंतगड दशांग सिज्झाय: ॥ ८ ॥ ॥

---

॥॥ अथ (९) अणुत्तरोवाई अंग सिज्झायलि० ॥॥

॥॥ (ढाल नणदल बिंदलीले एहनी) ॥॥ नवमो अंग अणुत्तरो वाई। एहनीरुच सुझनें आईहो। आवक सुत सुणो। सूत्र सुणो हित आणो। एतो वीतरागनी वाणी हो (आव०) ॥ १ ॥ जसु कल्पावतंसिकानामें। सोहै उवांग मझामें हो (आ०) एतो आगमनें अनुकूला। मानुं मेरु शिखरनो चूला हो। (आ०) ॥२॥ एतो सुत्रनो नाम सुणीजै। तिम तिम अंतर गतिभीजै हो (आ०)। प्रगटै

नवलसनेहा। एह थी भलासे मोटो देहा हो (आ०) ॥३॥ अणुत्तर सुरपद पाया। तेहना गुण इणमें गाया हो (आ०)। नगरादिक भाव वखाण्या। तेतो छठे अंगे आख्या हो (आ०) ॥४॥ इहां एक सुयखंध वारू। तिणव गंवली मनोहारू हो (आ०)। उद्देशा तिणसनूरा। संख्या त सहस पद पूरा हो (आ०) ॥५॥ सुत सुणावुं अमे तेहनें। साचो श्रद्धा ऊय जेहनें हो (आ०) श्रोताथी प्रीत लगावुं। निंदकनें मुंह न लगावुं हो (आ०) ॥६॥ जे सुणतां करै वकोर। तेतो मांणस नहीं पिणढोर हो (आ०)। कवि विनयचंद्र कहै साचो। श्रुत रंगै सहुको राचो हो (आ०) ॥७॥ इति श्रीअणुत्तरो वाई सिज्झायः ॥६॥❀॥

॥❀॥ अथ (१०) प्रश्णव्याकरणांग सिज्झायलि० ॥❀॥

॥❀॥ (ढाल) आघा आम पधारो पूज (एहनी) ॥❀॥

दशमो अंग सुरंग सुहावें। प्रश्नव्याकरण नामें। सुत कल्पतरु सेवै ते तो। चिदानंद फल पामें। (आवो२ गुणांना जाण तुमनें सुत सुणावुं)। (टेक) ॥ १ ॥ पुष्फकली ज्युं परिमल महकै। गुरु परागनें रागै। तिम उपांग पुप्फिका एहनो। जोर जुगति करि जागै। (आवो०) ॥२॥ अंगुष्ठादिक जिहां प्रकास्या। प्रश्नादिक अतिरूडा। तेहै अठोत्तर सत रतो। सुतमध्य मणि चूडा (आ०) ॥३॥ आस्रव द्वार पांच इहां आख्यां। पांचे संवर द्वारा। महा संलाणी मांलहोये। जवधि भेद सुखकारा। (आ०) ॥४॥ सुय खंध एकठै दशमें अंगे। पणयालीस अज्झयणा।

